कालमेंवह प्रेमकविया औरराएमें निपुणभया दैवयोगसे इसका पितायेसा वी।
मारऊग्रा कि असाध्यहोगया अंत समयउसने जेनुस्सनम अपनेपुत्रकोबुलाय उ
पदेशकिया किंतुकदाचित स्वार्थियोंकीवातनमानियो और अधिक उदारता भी
नकोजियो किंतुदंड औरदान समरीवियोकौंकि वादशाह प्रायःछलमें पडके ऊक
र्ममेंपडऊकर्म्मतजदेतेहैं इतना कहतेही बादशाहने देहत्यागदी जेनुस्सनमसोग
केवल पहिरसातदिन तक विलापकरतारहा आठवेंदिन तख्तपरविराजमानहो बा
दशाही खजानेकी मुहरतोड़ यकही बेरव्यय करनेलगा उसीआनंदमें सज्जनताके प्र
बंधसेनिपट अचेत भयातरुण मनुष्योंकी संगतसे यह आनंदभोगनेलगाथोडेही
कालमेंपिताकासंपूर्णकोषवेश्याऔंकोलुटायदिया उसकीमाताजो अनंत बुद्धिमा
न वतरथी बऊया समझाती परंतुउपदेश व्यर्थजाताथयहांतक किसज्जनताकी अप्रबंध
तासे नगरमें चरचाहोनेलगा औरकोलाहलमचगया औरघरघर यहबात उड़गई
धीरे धीरे संपूर्णकोशखालीहोगये औरसेना निर्धनतासेस्थान स्थानसे उठजाने ल
गीउस समयवहऊबसोचता भया अपने सब तरुण निर्बुद्धिमित्रोंको निकाल बड़ेबड़े
चतुरवृद्धोंकोनियतकिया उन्होंने भलीबातें उसेसिखाई यहांतककिवह सज्जनता।

की अप्रबंधतासे ज्ञानहीन होय लज्जित भया और जाना कि मैंने इतना द्रव्य व्यर्थ खर्च किया रात दि
न इसी चिन्तामें रहने लगा सो एक दिन उसने स्वप्न देखा एक कहने उसे मनुष्य ने आय कहा है जे
तुस्सन मत जान कि संसारमें कोई ऐसा शोक नहीं जिसके पीछे हर्ष न हो कोई ऐसी आप
दा नहीं कि उसके पीछे आनंद न मिले यदि तू चाहता है यह दुःख मेरा जावे तो तुरंत केहून
गर को जो मिसर को दारुल्सलतनत है चला जा वहां पहुंचने ही तेरी संपूर्ण आपदा दूर हो जा
वेगी और तेरा धन पावेगा चमके गा जब वह जगा उसने वह स्वप्न अपनी माता से कहा मा
ता ने कहा है पुत्र केवल स्वप्न के विश्वास पर जो मनुष्य हजारों प्रति रात्रि में देखता है और रवाल
का कहती है सब स्वप्न केवल विचार ही नहीं होते किंतु बहुधा सत्य होते हैं इसके सिवाय व
ह वृद्ध ऐसा न था जिसका वचन असत्य हो वह कोई सिद्ध पुरुष था उसके कहने हो मेरे म
न को धीर्य हुआ मुझे उसके वचन का भली भांति निश्चय है मैं अवश्य केहरो को जाय अपने
भाग्य को परीक्षा लूंगा मां ने बहुत कहा कि वे सन जाने दे पर उसका समझाना लाभका
री न भया निदान अपना राज्य अपनी माता को सौंप अकेला घर अपने महलसे निकल के
रो को सिधारा और बहुत से डाल उठाय उसी विशाल और सुंदर नगर में जाय पहुंचा और प

क मसजिदमें थकिन होयसो रहा फिरउसने उसी हद्दको स्वममें देखा कि कहता है कि पुत्रमें तेरे इस पुरुषार्थ से प्रसन्नभया कि तूने मेराबचन निश्चय कर अपने आनेदको तज इतनी बड़ी यात्राकी मैंने केवल तेरी परीक्षाली और तूने महापुरुषार्थ पाया अ बतमहा इच्छापावेगा और इस संसार में तू बड़ा बादशाह होगा अब तू यहां से निज देशवासयों को लौटजा तू वहीं इतना धन पावेगा कि किसी बादशाह कोन मिला होगा जे तुलसनमने जगके अपने मनमें कहा उस हद्दने मुझे वर्थ केरों में आनेको कहा य दिवोसरामें मेरा मनोर्थ सिद्धथा तो की मुझे यहां के आनेका श्रमदिया अच्छा ऊवा जो मैंने यहभेद अपनी माता के सिवाय किसीसेन कहा नहीं तो लोग आज मेरी निर्बुद्धि ता परहास्यकरते इसके अनंतर वह वांसरा को लौटा जब वहां ऊपाल सर्वक पहुंचा तो माताने उससे पूछाकि पीछे चले आनेका क्या कारण है उसने दूसरे स्वमका वृतांत क हसनाया वह उसे थोर्य देकर कहने लगी बेटा अपने काष्ठमें चिंता न कर यदि तेरे भाग्यमें थ नहै तो घर बैठ मिलेगा परंतु जब ईश्वर तुझपर अपनी परिसणा कृपाकरेतो आगेको भी ति लम्पटमें व्ययनकरना स्वकाष्ठ और आवश्यकताके विशेष एक कौड़ी किसी कोनदे ना उसने स्वीकारकर प्रतिज्ञा की कि अब तुम्हारी आज्ञा पालन करूंगा इसमें बाल भर भी

२
सेत
२९
26

अंतरनपड़ेगा रात्रिकोफिर उसीवृद्ध पुरुषने स्वप्नदियाहै जैन समय आय पंहुचा तुम्हें ब
हुत धनमिलेगा कल अपने पिताके मकानमें जाय फावड़ेसे उसे खोदियो तुम्हें वहां
एकबड़ाकोषमिलेगाजैननें जागके अपनी मातासे कहा उसकी माताने मुसकराय क
हा वह वृद्धके साहै किटोबे रत्नमान कर धूर्ततासे तीसरे बेरतुझसे कहगया जिसका कु
छमूलनहीं जैननें कहा यद्यपि मुझेभीउसके बचनपर विश्वास नहीं तथापि चाहता।
हूं कि मैं अपने पिताका मकान भीखोदकर देखूं वह बहुतहंसी औरकहनेलगीजा
ओ औरदेखो वहां तुम्हें इतना परिश्रम नहीं जितना केरोके जानेमेंथाजैनतुसनमने क
हा मुझे ऊब निश्चय है कितीसरा स्वप्नसत्यहोगा चाहताहूं कि उसको परीक्षा करूं क्यों
कि उसने मुझसे पहिले कहाथा के मकोजा वहां तेरामनोर्थ सिद्धहोगा सोमैंवहांगया
फिर मुझसे दूसरे स्वप्नमें कहाकेवल मैंने तेरे पुरुषार्थ की परीक्षाली अबतूफिरवासरा।
कोलौटजा वंहीतेरीइच्छासिद्धहोगी सोमैं उसकी आज्ञासे यहां आया अबकेवल ती
सरे स्वप्नकी परीक्षाशेषरही माताने कहा अब अधिक इस विषयमें श्रममतिकर उससम
यतो वह चुपहो रहा औरमासे छुप अपने पिताके मकानमें जाय खोदने लगा खोदते
खोदते अकस्मात एकगजके चौकोण गहरा खोदगया जबउसमें सन्दूकका चिन्ह भीन

पाया तो थकके बैठ गया औ अपने मनमें कहने लगा माता मेरी बहुत हंसके कहेगी
यह विदित है कि फूटे लोभसे पिताका मकान खोद डाला और कुछ न पाया निदान स्व
लाय फिर फावड़ा लेके उठा और खोदने लगा तो अकस्मात् एक चट्टान सफेद संगम
रमरका उसे दीखा उसने उस शिलाको वहांसे सरकाया उसके नीचे एक द्वार प्रकट भ
या जैनने फावड़े से ताला तोड़ द्वार खोला उसके साथ संगमरमर की सीढ़ी लगी हुई थी
सो एक दीपक जलाकर उसके उजियाले में सीढ़ीके मार्गसे नीचे उतरा और एक विशा
ल दालान कि उसकी दीवार चीनीकी और बहुत विल्लौरकी बनी हुई थी गया वहां क्या दे
खता है कि सुंदर चार सौ एक कीर्ति पाइयां बिछी हैं और प्रति तिपाई पर दश दश सौ मा
के पत्थरकी उड़ेंगे बराबर बराबर रक्खी हैं जैनउस्मानने समझा कि इन पात्रों में स्वच्छ मदि
रा होगी और पुरानी होने से बहुत अच्छी होगई होगी यह विचार एक पात्रके निकट
जाय ढकना उठाया उसे अशरफियों से भरा हुआ पाया इससे महा प्रसन्न हुवा पुनः स
ब पात्रोंके ढकने उठाय देखा वह सब अशरफियों से भरे हुए थे एक मुट्ठी अशरफि
यों की भर अपनी माताको जाय दिखाई वह देखने ही अचम्भे में हुई और पुत्र से कह
ने लगी ईश्वर ने तुझपर बड़ी कृपाकी अब इस द्रव्यको पूर्ववत् नष्ट न कीजियो जैनने क

२
सत
२७
27

हातम निश्चय मानोमें आपकी आज्ञाके बिरुद्धकोई कामनकरूंगा इसके अनंतर उस
की माताने कहा मुझेभी वहां लेजाय यह दिखा वह उसका हाथपकड़ नीचे उतार ले
गया उसने वहां जाय अशरफियां भरी देखीं अनंतर मल्का कीदृष्टि एक छोटेसे या
ऊपरकि वहभी सीमाके पत्थरका बनाऊ था और उस दालानके एककोणमें र
कवाऊ था पड़ी जैननेने उसेदेखा था सच्चा इस में कौहै उसने उसको खोला उसमें
एक स्वनहली ऊंजी निकली मलकाने कहा है पुत्रनिश्चय यह हमारे किसीकोवकी
ऊंती है इसके उपरांत वहदालानके चहुंओर ढूंढने लगे ढूंढते २ उन्होंने दालान के
एक ओर सुंदरदरवाजा जिसमें कुफल लगाथा पाया नबैना उन्हें विश्वास भया कि य
ह ऊंजी अवश्य इसी द्वारकी है जैननेऊंजीसे कुफल खोलातो एकमहा विशाल ग
ह चौकोण देखा उसके मध्यमें स्वनहले नवखंभे थे आठ खंभों पर एक एक मनुष्यका
चित्र अतिउत्तम औदिव्यहीरेका बनाऊ आया जिनकी चमकसे वह सब मकान प्र
काशितथा जैत्रसेनमैने उन्हें देखतेही अचंभाकिया और मनमें कहने लगा है प्रभु
ऐसे अपूर्व सुंदर चित्र मेरे पिताको कहांसे मिले परंतु नवांखंभ खालीथा केवल सफे
द साटनसे मढ़ा था उसपर यह लिखा था हे मेरे प्यारे पुत्र यद्यपि यह आठों चित्र अपूर्व

है परंतु नवांश्च आठोंसे सुंदर और रत्नजटत्व और चमकदमकमें अधिकहै यदि तू उसेभी
लिया चाहताहै तोकैरूमेंजा वहां मेरादास हस्नमुबारकनामके रहताहै वह बहुत प्रसि
द्धहै जिस किसीसेतू पूछेगा वहतुरंत उसकाघरतुझे बतादेवेगा तू उसके समीप जा
य अपना वृतांत कहना वह तुझे मेरापुत्र जानके येसे स्थान परलेजावेगा जहांसे यह
नवां चित्र हीरेका तुझे सुगमतासे मिल जावेगा जैन यह पढतेही अपनी मातासे क
हनेलगा मुझे येसे अपूर्व चित्रकी अतिलालसाहै क्योंकि यह आठों मूर्तिउसके मो
लकीनहीं पहुंचती अब मैं कैरूको जाताहूं विश्वासहै कि तुम मुझे वहांजाने की आ
ज्ञादोगी उसने कहा तुम येसे सत्पुरुषकी आज्ञानुसारयह काम करतेहो निश्चयहै
तुम्हें किसी भांति से विघ्न होगा इसलिये मैं तुझे मनानहीं करती जबतुमवाहां च
लेजावो मैं और वजीर आजमतुम्हारे सल्तनतका प्रबंध करते रहेंगे इसके अनंतर
जैन बादशाह कईसेवक अपने साथ लेके इसनगरको सिधाराथोड़े दिनों में कुशल
पूर्वक वहां पहुंचा और सबने समाचारमहुवा कि मुबारक नगर में अति प्रसिद्धहै औ
र बड़े आदमियों के समान रहताहै उसके घरमें पहुंच द्वारपरहांकदी एकसेवक ने आ
य द्वार खोला और जैनुल्अस्नामसेनामपूछा जैनुल्अस्नामने कहा मैं इस नगरमें अभीआया

३

१
सत
२८
28

हूं तुम्हारे स्वामीकी उदारता की प्रशंसा को सुनचाहता हूं कि उसके घरमें तू एकदास नेकहा
तनक ठहरो कि मैं अपने स्वामीसे तुम्हारे आगमनका संदेसा दें फिर वह दास शीघ्र हो अ
पने स्वामीकी आज्ञानुकूल जैनको महलके भीतर लेगया जैनुल्अस्नमने भीतर जाय एक
विशाल अति सुंदर मंदिर देखा एकमकानमें मुबारक उसके आनेकी बाट देखता था
उसके देखतेही मुबारकने उठके संदेह वनकी ओर कुशल पूछी बादशाहने उसका उत्त
र देकहा मुझे तुमने पहिचाना नाना नहीं मेरानाम जैनुल्अस्नमहै मैं स्वर्गवासी बांसरा केबा
दशाहका पुत्रहूं मुबारकने कहा मुझेतो उसबादशाहने मोललियाथा आपकी आज्ञाकि
तनीहोगी जैनने कहा बीस वर्षकी इसके अनंतर जैनने पूछा तुमको हमारे पितासे बिछु
डे कितने वर्ष बीते मुबारक नेकहा भाई सर्वथा मुझको कर निश्चय हो कि तुम उसीके पु
त्रहो जैनुल्अस्नमने कहा मेरे पिताका एक मकान था उसमें मैंने चालीस पात्र अशरफि
यों से भरे हुये पाये मुबारकने कहा इसके विशेष औरभी तुमने उसमें कुछ पाया जै
नुल्अस्नमने कहा नौ खिमल्लाणके आठांवमें परएक जात आठचित्र हीरेके अतिसुंदर र
क्खे हुये हैं और नवां खिमा खाली साठनमें मगर वा उसपर मेरे पिताने लिखाहै जिससे मुझे
नवीं मूर्ति जोइन आगेसे बढ़कर उत्तम है मिलेगी तुम उसस्थानको जानतेहो मुझे वहां लेजा

आगे अभी जैनन कह चुका था कि मुबारक उसके चरणोंपर गिरपड़ा और उसके हाथ ब
हुकालपर्यंत हमकहा मुझे विश्वास भया तुम बासरा के बादशाह के जो मेरा स्वामी था पु
त्र हो मैं तुम्हे अवश्य वहां लेजाऊंगा जहां सेनवांचित्र मिलेगा परंतु थोड़े दिन आप यहां
विश्राम कीजिये जिससे मार्ग की निर्बलता जाती रहे आज मैंने पुर के रईसों को न्योता है
मैं सबके साथ भोजन करता था कि तुम्हारे आगमन का समाचार सुनबाहर निकल आ
या अब आप भी वहां चलके रुचिपूर्वक भोजन कीजिये जैनने हर्ष से उत्तर दिया बहुत
अच्छा इसके अनंतर वह जैन को जहां सब मनुष्य एकत्र थे लेगया और उनको भोजन परोसे
ठाय आप सबको के सदृश खड़ा रहा और जैनको सेवा करने लगा नगर बासी यह दशा
देख परस्पर धीरे से कहने लगे यह विदेशी मनुष्य कौन है जिसकी सेवा मुबारक ऐसी
करता है जब सब भोजन कर चुके मुबारक ने लोगों से कहा भाइयो मेरी इस सेवा पर कुछ
आश्चर्य न करो यह बासरा का शाहज़ादा है जो मेरा स्वामी है इसके पिताने मुझे मोल लि
या था और मेरे छूटने से पहिले मरगया अब यह शाहज़ादा मेरा स्वामी है और उस
ने पिता का यह एक ही पुत्र है जैन अस्सनमने बातों तर मैं कहा मैं कहा मैं इस समूह के
सन्मुख यह प्रतिज्ञा करता हूं कि मैंने तुझे छोड़ दिया केवल एक ही बात जो मैंने तुमसे

१
सत्
१९
29

कही वही शेष रहगईहै मुबारकने यह वचन सुननेही प्रणाम किया इसके उपरांत म
दिरा आईहै मुबारकने यह वचन सुननेही प्रणाम किया इसके उपरांत मदिरा आई से
प्यासक वह सब पीते रहे निदान मुबारक ने सब को फलोंके पात्र देबिदा किया दूसरे
दिन जैमनि उसे कहा अबमेरी राहकी मांदगी जाती रही मैं केवल तमाशा देखने न
हीं आया केवल नवे चित्रके निमित्त इतनो श्रम उठायाहै उत्तिन है किहम तुम यहांसे
सिधारें मुबारकने कहा बहुत अच्छा परंत्र एक बात पहिलेसे तुमसे कहनी उत्तमहै कि
इस मार्गमें बहुत से भयहैं आपको उन वस्तुओं से बचना और भय रहना अवश्य है जैन
ने कहा हम भली भांति भयएसा रकवा मैं कदाचित् न डरूंगा और इस बातके लिये मु
के प्राणभी देने स्वीकार हैं तुम मुझे अपने साथ ले चलो जो तुम कहोगे वही करूंगा
किसी डाव और भूतप्रेतादि से भय न करूंगा मुबारक ने जैनको धैर्यवान देख अपने
सेवकोंको यात्रा की तैयारी की आज्ञा दी फिर उसके दूसरे दिन भोरको स्नान और नियम
नहम कर वहांसे चले मार्गमें अद्भुत सुंदर वस्तु देखते हुए कई दिन पीछे एक महा ह
त्म राह में पहुंचे मुबारकने घोडों और औरवस्तुओंको वहीं छोड कई पियादे उनकी
रक्षाको नियत किये और कहा हमारे लौटनेतक तुम यहां सब वस्तुकी रक्षा करना इ

सके अनंतर जैनको पैदल ले आगेबढ़ा और उसी भयभीतस्थानमें जहां वह नवाचित्र।
था पहुंच जैनसे कहा तुम अपने मनको दृढ़ रखना किसी अद्भुत और भय देनेवाले वि
षयको देख मतिडरना इतने में वे एक नदी के कूलपर पहुंचे सुबारक वहां बैठगया
और जैनको भी अपने निकट बैठालिया और कहने लगा हमें इस नदीसे पार होना अवश्य
है जैनने कहा क्योंकर इस नदीसे पार होंगे सुबारकने कहा तुम्हारे और मेरे लेनेको वा
तसोंकी बादशाहकी मायाकी नौका अभी यहां आवेगी तुम कदाचित् न बोलना उसके
केवटोंका अद्भुतस्वरूप होगा ऐसा न हो जो तुम उन्हें देख आश्चर्य कर उनसे कोई बातची
त करो मैं पहिलेसे तुम्हें चिताये रखता हूं जो तुम सवार होकर तनकभी मुखसे बोलोगे।
तो वरन वह नाव इस अथाह जल में डूब जावेगी जैनने कहा मैं कुछ न बोलूंगा औ तुमको उ
चित है कि सब बातें मुझे बतादो जिसमें बचारूं इतने में वह क्या देखता है कि एक चंदन
की नाव अंसतसुंदर जिसका मस्तूल अंबरका और बादबान नीली साटनका है उस नदीमें
उनकी ओर चली आती है और उसको केवल एक मनुष्य खेता था जिसका शिर हाथी का
और देह सिंहकी सी थी जब वह नाव उनके पास पहुंची तो उस केवटने संडसे एक एक
को पकड़ नाव में सवार किया और क्षणमात्र में पार ले जाय उसी भांति उन दोनोंको नाव

१
सन्द
३१
30

से उतार नदीके पारउतारदिया फिरवह नाव शुमहो गई मुबारकने जैनसे कहा यह टी
प जिसमें हम तुम हैं राक्षसों का है और निसंदेह यह स्वर्गके बागका नमूना है देखो
किस विधिके अतिसुन्दर वृक्ष वनरहे हैं और उनकी क्यारियों के चहुं ओर अनेक प्रका
रके सुगंधित खिले खिले पुष्प और सुंदर नरकारियां शोभायमान हैं इसके विशेष टह
नियोंका सुंदर सघन और कलमुक्त वहभारके मारे धरतीसे लगरहे हैं और पक्षियोंकी
प्रियवाणी सुनो कि चहुं दिशासे बड़े अनुराग और आनंद से बोलरहे हैं जैनका थकावट
होके जलवायु लगनेसे जातारहा और उसदास के तमाशे और रंग रंगके फूल और प
त्तियोंकी देख आनंदित भया और पगं पगं पर सवीन और अद्भुत वस्तु देख प्रसन्न होता
निदान चलते चलते वह दोनों ऐसे स्थान पर पहुंचे जहां एक कोट देखपड़ा वह कोट
हीरेका बनाहुवाथा उसके चहुं ओर बड़ी विशाल और गहरी खाई थी और उस खाईकी
चारों ओर थोड़ी दूर सघन सुन्दर वृक्ष लगे हुये थे जिनकी छाया में एक मकान कोट में थी
और उस मकान के द्वारके आगे एक दिव्य सन्दवारा गजकान्त बाक्य: गज चौड़ा सीप का
बनाहुवा उसके सिरे पर विकराल राक्षसों का पहरा बैठा हुवाथा कि कोई बादशाहकी
आज्ञाबिना भीतर न जाने पावे मुबारक वहीं ठहरगया और जैनसे कहा यदि हम तनक

आगे बढ़ें तो यह महा विकराल राक्षस जो पहरे पर बैठे हैं तुरंत हमको मार डालेंगे अब
मुझे रक्षार्थ कोई मंत्र पढ़ना चाहिये जिससे वह हमारे समीप न आसकें यह कह खवार
ने अपने कमर से एक थैली जिसमें चार पटके थे निकाली एक उसने अपनी कमर में मेल
पेटा और दूसरा अपनी पीठ पर डाला और दो जैन को दिये कि वह भी अपनी कमर और पी
ठ पर लपेटे फिर उसने कपटे की दो चादरें पृथ्वी पर बिछाईं और उसके किनारों पर अनेक प्र
कार के पत्थर राख उनपर वह दोनों बैठे फिर खुवारक ने शाहज़ादे से कहा अब मैं राक्षसपति
का जो इसी मंदिर में है आवाहन करता हूं यदि वह कोप से बड़ा विकराल बनके आया तो
जानना हम बड़े डर में पड़े और समझना हमारे यहां आने से वह अप्रसन्न भया और
यदि वह अच्छे मनुष्य को देह धर आया तो तुम्हारी कामना सिद्ध होगी किसी भांति काभ
य तुम्हें न पहुंचेगा परंतु जिस समय वह तुम्हारे सन्मुख आवे तुम उसे दंडवत करना प
रंतु वह चादर जिस पर तुम बैठे हो कदाचित अपने शरीर से अलग न करना नहीं तो तुरं
त मरजाओगे फिर उससे बिनय कर कहना है राक्षस पति मेरा पिता जो आपका आधी
न सेवक था उसका काल होगया आशा रखता हूं कि जो कृपा उनपर थी मुझ पर भी हो य
दि वह पूछे तू किस विषय की कृपा चाहता है तो तुम कहना वह नवां चित्र मुझे देदीजिये

दानवह उसेभलीभांति समझायचुकाय मंत्रपढने लगाउसके पढतेही बडेवेगसे बिजुली
चमकनेलगीतत्पश्चात् बादल बडेजोरसे गरजने लगा और ऐसा शब्द हुआ कि वह संपूर्ण
द्वीप कांपनेलगा और चारो ओर अंधियारा छाय गया मानो प्रलयहुवा शाहजादा
यह दशादेख बहुत घबराया और भयसे ह्रदय उसका धड़कने लगा मुबारकने
सकराय कहा घबराओ नहीं जोकुछ होनाथासोहोचुका अबउजियाला हुवा जाता
है इतनेमें बादल बिजली जातीरही उजियाला भया और राक्षस पति मनुष्य की दे
ह धर देह धर प्रकट भया जैनेन उसके देखतेही मुबारक के उपदेशानुकूल उसे
झुकके दंडवत् की राक्षस पति मुसकराता हुवा उसके निकट आया और कहने
लगा है मेरे पुत्र मैंतेरे पिताको बहुतप्यार करताथा जब वहमेरे समीप आता तो बिदा
करते समय उसे मैंएक हीरेका चित्र सौगातकी तौरपर देता औरवह उसे अपने सा
थलेजाता अब वही प्रीति मुझे तुम्हारे साथभीहै मैने तुम्हारे पितासे कहाथा कित
मनेवं खम्भ मेंश्वेतसाठन परलिखना जिसहै शाहजादा तुमने पढा और यहांचले
आये मैंने तेरे पितासे प्रतिज्ञा कीथीकि यह नवांचित्र मैंतेरे पुत्रकोदूंगावह इन आठों
चित्रोंसे जो तुम्हारे निकटहैं सुंदरतामें कहीं अच्छाहै मैंने अपनी प्रतिज्ञाके प्रतिपा

तनके लिये इसके स्वरूप में तुम्हें स्वमदिया वह हृदयकुरूप मैं होथी ओर मैंने नहीं तु
केवल गौथ्यथन बतलाया जिसमें तुमने अशरफियों का पात्र ओर हीरे के पात्र रक्खे पा
ये मुझे तुम्हारा मनोरथ विदित है जिस हेतु तुम यहां आये हो धीर्य रक्खो तुम्हारी का
मना सिद्ध होगी यदि मैं तुम्हारे पिता से उसके देने का प्रण नभी करता तो तुमको निस्स
देह देता अब तुम मेरा एक काम करो कि एक स्वरूपवान् कन्या जिसका अंतःकर्ण सु
द्ध हो मेरे लिये लाओ परन्तु चेतनरहू उससे किसी कर्म की इच्छा न रखना जेनने इस ब
चनको मान बड़ी प्रतिज्ञा और बिनती की कि यदि ऐसी कन्या जैसी आपने कही है मुझे
मिलेगी तो लाऊंगा उसके रूप की तो परीक्षा हो सकती है परन्तु उसके हृदय की कौन जा
ने राजसेन मुसकाराय कहा सत्य है मनुष्य दूसरे के अंतःकरण का हाल नहीं जान
ता कि वह मभी अपनी जाति के मनका हाल नहीं जानते अब हम एक दर्पण तुम्हें
देते हैं उससे अंतःकरण का हाल तुम्हें मालूम होगा जब कोई सुंदर कन्या पन्द्रह वर्ष की
तुम्हें मिले तुम उसका मुख इस शीशे में देखना यदि वह गुणयुक्त होगी तो तुम को
उसका मुख स्वच्छ दीखेगा नहीं तो यह दर्पण ऐसा हो पड़ेगा कि कदापि तुम्हें भली भां
ति उसकी सुंदरता मालूम न होगी चेतन रहो इस प्रतिज्ञा में अंतर न पड़े नहीं तो तुझे

२
सत्र
३२
32

मारडालूंगा जैनने फिर यही प्रतिज्ञाकी किमैं अवश्य इसप्रणकोपूरा करूंगा फिर वा
नप्रसपतिने जैनको दर्पण देकरकहा हे पुत्र अब तुम बिदा होइसी दर्पण के कारण
तुम्हारा मनोर्थ सिद्धहोगा फिर जैन और मुबारक वानप्रसपतिसे बिदा भये और उसी
भांतिदोनों नावपरबैठ क्षणभरमेंपार उतरे औरवहांसे अपने वाहनोंपर सवारहोय
सबलोगों समेतकैरू नगरकी ओर सिधारे जबवह दोनोंकैरूमें पहुंचे जैनने कईदि
नतकवहां विश्राम कर मुबारक से बिदा मांगी किकन्याकोढूंढने जावे मुबारकनेक
हाका यहांसुंदरकन्यानहीं हैइस नगर में जितनी तुम्हकन्या मिलेगी दूसरे पुरमें मि
लना उनका कठिनहै जैनने कहातुमसत्य कहतेहो परंतु मैनहीं जानता कि ऐसीकन्या
कहां मिलेगी मुबारकने कहा इससे आपभरोसा रखिये यहांएक वृद्धस्त्रीहै किउसको
ससरण नगरकी कन्याओंका हालभलीभांति मालूम हैउसको बुलवाय उसकार्य्यके
दान उसवृद्धाको किवालव मेहनकर्म मेंनिपुण औरमहाधूर्ततीथी बुलाया वह थोड़े
कालमें बहुतसीलड़किया पंद्रह पन्द्रह वर्षकि रूप अनूपमें रूपमें और चंद्रमाके स
दृशथीलाई परंतु जब जैनउनका स्वरूप दर्पणमें देखता तोमलिन पाताऐसी कोई

भी नथा जिसकी सूरत दर्पणमें निर्मल दीखे निदान निरुपाय यह होय जैन और मवारा
कदोनों के रूपसे बगदाद में गये वहांएक विशाल मंदिर किराये कोले उनने और बड़ी
उदारतासे रहनेलगे उनके घरमें प्रति समय भोजन के पात्र बिछे रहते और नानाप्र
कारके व्यंजन पके रहते और सैंकड़ों मनुष्य उनके साथ भोजन करते जो बचरहता
भिक्षुकों को बांटा जाता निदान उसकी उदारतासे पुरवासी आदि सब आनंदसे रहते
यह समाचार सर्वत्र प्रसिद्ध भया संयोगवश उसगलीमें एक मनुष्य मुरादनामक महा
अहंकारी और ईर्षी रहताथा वह धनवान और उदारको देखकर जलता और विरोध
रखताथा किवह आप निर्धन था जैनुस्सनम की उदारताको देखचिन्तित हुआ एकदि
न संध्याकी निमाज़ के पीछे मसजिदमें बैठ अपने मित्रोंसे कहा भाइयो मैंने सुना है कि
एक मनुष्य हमारी गलीमें आके उतरा है दिन २ हजारों रुपये खर्च करता है मैं इस न
गर में किसी को ऐसा नहीं पाता जिसने उससे कुछ लिया न हो ऐसा जान पड़ता है कि
वह चोर है जो इसवेषसे इस नगरको लूटने आया है तुम सब उससे अपनी रक्षा करो।
क्योंकि खलीफ़ाको यह बिदित न होगा कि ऐसा डकैत इसगली में रहता है तो ऐसा न हो
जो हमभी इसी अपराधमें फंसें सबोंने उसके बचन सुन कहा वास्तव में ऐसे डरसे बचना

२
सत्
३२
33

उचितहै किंतु हमें चाहिये कि ऐसे मनुष्यकी खबर कोनवालसे करें ईखीयह मन सुन
अपने महल में आया और मनमें यहशोचा कि कल अवश्य कोनवालसे यह बात क
हूंगा दैव योगसे मुबारकने भी सबदकी बेदहासे निश्चिंतहोय उनमें बैठ उसी ईखी की
बातें सुनी थी तुरंत एक थैली पांच सो अशरफियोंकी और कई थान रेशमी गठरीबां
धअधानसमय उसके घरगया मुराद उसके आनेका हालपाय भीतरसे बाहर निक
ल आया और कोपितहोय मुख बनाय मुबारकसे कहा तेराक्या नामहै और तू मेरे घर
आया और मुझसे क्या चाहताहै मुबारकने अति नम्रहोय कहा मैं बिदेशी तुम्हारे प
ड़ोस आयरहाहूं फिरवह थैली और रेशमी थानोंकी गठरी उसेदेदी और कहा जनने
जो तुम्हारे पड़ोसमें उतराहै तुम्हारी बड़ाई को सुन मुझे तुम्हारे निकट भेजाहै उस
को तुम्हारे दर्शनकी इच्छाहै और यहभी कहाहै कि यह थोड़ीसी वस्तु लेलो और
मुझे सदैव अपना सेवक समझोवह उसे लेप्रसन्नभया और मुबारकसे कहा मेरा
प्रणाम अपने शाहज़ादे से कहदो कि मैं आपके सन्मुख नआनेसे लज्जित हूं अभा
नको मैं अवश्य आऊंगा निदान दूसरे दिन भोरको मसजिद में जाय मुरादने अपने मि
त्रोंसे कहा भाइयो मुझे भलीभांति ज्ञानहुवा कि वह मनुष्य जिसका दृत्तांत मैंने कल।

तुमसे कहा था बहुत अच्छा आदमी है कुकर्मी नहीं किन्तु वह किसी बादशाहका पुत्र है अब कोई उसको इठो बात बादशाहसे न कहनी चाहिये निदान मुरादने जो बातें आगिले दिन उनके चित्तमें जमाई थीं सब उठादीं इसके अनन्तर अपने महलमें जाय अति सच्छ बस्त्र पहिर शाहजादेकी भेंट को गया जेननने उसका बहुत सन्मान किया मुरादने जेननसे कहा तुम्हारे इस नगरमें आनेका क्या हेतु है और किस प्रयोजन से तुम यहां इतने दिन ठहरे जेननने कहा मैं यहां एक महा सुंदर कन्या पंद्रह वर्षकी ढूंढने आयाहूं मुरादने कहा ऐसी कन्याका मिलना अति कठिन है परंतु मेरे बिचारमें एक है उसका पिता प्राचीन मंत्री है अब उसने बहुकाल से बादशाही सेवा छोड़दी है और अपनी पुत्री को अपनापमें कर्म सिखाया है वह कन्या रूप अनूपके विशेष अंतःकरण की स्वच्छता भी रखती है यदि तुम उसके पिताके समीप जाय उसको कांक्षा करोगे तो वह निस्संदेह उसे तुमे देदेगा जेननने कहा मैं जबतक उसमें वह सब गुण देखन लूंगा कदाचित उसके साथ विवाह न करूंगा मुरादने कहा तुम क्योंकर एकही बेर उसे देखसकोगे यह बातें तो बहुत दिनतक रहनेसे मालूम होती हैं जेननने कहा मैं उसका स्वरूप देखे नहीं जानलूंगा यह सुन मुरादने कहा अब मैं जाय उसके पितासे एक बेर सुख देखनेको

१
सत
२४
34

कहताहूं तब उस समय उसकी परीक्षा लेलेना इसके अनंतर जैनने मुरादके साथ जाय मंत्रीसे भेंटकी मंत्री उसकी जाति पांति पूछके अपनी पुत्रीसे व्याह देने पर राजी हुवा और अपनी पुत्रीको आज्ञा दीकि एकबेर इस शाहजादेको सन्मुख होकर अपने मुखसे बुरका उठादीजियो दिदान जब उसने बहुमूल्य रत्नजटित वस्त्र पहिर अनेप कोमल मुख से बसन उठाया तो वह उसे देखतेही मोहित हुवा और अपने मनमें विचारा के जो होगा मैं इसे अपनेही साथ बाऊंगा राक्षसपति कोन हूंगा फिर उसने उसका स्वरूप उसी दर्पणमें देखा तो अत्यन्त सुन्दर और उज्वल दृष्टि पड़ा और वह दर्पण सूर्यवत प्रकाशित भया इस रीत्या सभी उसे भरोसा हुवाकि जैसा ढूंढता था वैसाही उसे पाया फिर मंत्रीने काज़ी को बुलवाय उसका विवाह बांधा और तीन दिनतक उसे अपने घरमें रख विवाह की सब रीतें बड़ी सजधजसे की सिस पीछे जैनने अपने डेरे पर जाय लाखों रुपये का जड़ाऊ कङ्कण मुबारकके हाथ कन्याके लिये भेजा फिर मंत्रीने बहुत सा दहेज दे मुबारक के साथ कन्या को विदा किया जैनने वहां के अमीरों और मंत्रियों को निमंत्रण दिया और अनेक प्रकारके व्यंजन खिलाय सत्कार किया मुबारकने जैनसेन तत्पश्चात कहा अब यहां रहने की कुछ आवश्यकता नहीं के इकोपथा राजो प्रतिज्ञा तुमने राक्षस पतिसे की है उसप

पर हठरहो उसेन भूलना जैनने कहा मैं इसकन्या परमोहितहूं क्योंकर राक्षस पतिको हूं
अबमैं इसे अपने देशबांसरा कोलेजाय अपनी मल्का बनाताहूं मुबारकने कहा कदा
चित् ऐसा कामनकोजियो राक्षसे पतिसे यह बात छिपन रहेगी तुम्हारे भोगकरनेके
पहिले वह तुम्हें बधकरडालेगा और उसेअपने साथले जावेगा इसकारण तुमअहवि
चार अपने मनसे निकालो जिसभांति बने अपने प्रणके अनुसारइस सुंदरीको उसके नि
कट पहुंचाओ कि उसके अनुकूलरहने सेतुम्हाराभलाहै जैनने अपना चित्त हठकर
कहा तुमइसको मुफसे छुपाओंकि मार्गभरमें मैं उसेदेखनेनपाऊं फिर मुबारिकया
त्राकी तैयारी करके शाहजादे औरउलाहिन समेत सिधारा औरवहांसे राक्षसपति
के दासको राहली मार्गान्तरमें वह चंद्रमुखी बीमारहोगई औरशाहजादेको कि केव
ल विवाह केदिन देखाथा घबराके मुबारिक सेसब्बा कि इतनी यात्रा करके अभीमैं अ
पने पतिकेदेशमें नंहीं पहुंचो मैंने बिवाहके दिनके सिवाय उसे फिर नदेखा इसकाक्या
हेतुहै मुबारकने कहाहे सुंदरी अबमैं तुफसे झूठ नहीं बोलूंगा समतोयह है तुमजे
नका स्वरूपकदापि नदेखोगो उसने जोतुमसेविवाह कियाहैबासराकेलेजानेकेवास्ते
नथा किंतु तुम्हें राक्षस पतिको कि उसने जेनसेतुम ऐसी सुंदर कन्याको मांगाथा ब्रग

२
सत्
२५

33

दाद सेलायाहै यह सुन वह रोनेलगी उसके रुदन करने से मुबारक औरजैन दोनों चिंता
करने लगे फिर उस सुंदरीने कहा यहां मेराकोई नहीं मैंदीनविदेशी हूं तुम उसईश्वरस
च्चिदानंदसे इस विषयकाकि मुझे तुमछलसे यहां लाये और मेरे मारनेकी इच्छा रख
तेहो प्रलयमेंक्या उत्तरदोगे निदान इसीदशासे वह उसे राक्षसपतिके सन्मुखलेगये औ
रउसे सौंपदिया राक्षसपतिने उसेदेखपसंदकिया और हर्षितहोय जैनसे कहा तुमने
अपनीप्रतिज्ञा पूरीकीजैसीमैं चाहताथा वैसी सुंदरकन्या तुममेरे हेतुलाये मैंतुमसे
महाप्रसन्नभया अबतुम यहांसे तुरत अपने देशको जा उसीतैखानेमें जहां तुमने द्र
व्य पायाहै नवों चित्र जिसके देनेकी मैंने तुमसे प्रतिज्ञाकीहै पाओगे जैन राक्षसपति
से विदाहुवा और केहकी ओरसिधारा वहां पहुंचथोड़ेदिन ठहराफिर नवेंचित्र कीला
लसासे बोसराको चला परंतु संपूर्ण मार्गमें उसीचंद्रमुखीको स्मरणकरतारोता और कह
ताथा खेदहै कि हमछलसे उसको उसके प्रिय पितासे छुड़ाय उसके मारनेके लि
ये राक्षसपतिको देआये उसीचिंतामें वह बोसरामें पहुंचा उसके मंत्री सभासद छोटेब
ड़े महाहर्षितभये प्रथम जैन अपनी माताके निकट गया और अपनी यात्राकाहाल
आदिसे अंत पर्यंत कह सुनाया उसने कहा अबतुमशीघ्रउसनवेंचित्र कोपाओगे उ

सोस्थानपर चलो जहां रत्नसपतिने तुम्हेंदेने कीप्रतिज्ञा कीहै परंतु जेनअपनी प्या
रीके वियोगमें नवे चित्रको भूलगया और मनमें कहने लगा अबमें अपनी प्यारी विना
नवा चित्र लेकरका कहूंगा है ईश्वर किसी प्रकार उस प्राण प्यारी को मुझे दिलवादे नि
दान जैनअति चिंतित होयअपनी माता सहित नवाचित्र लेनेको उतरा और वहांजा
य नेवेखम्भपर चित्रके बदले एक सुंदरीको बैठेदेखा शाहजादेने उसपहिचाना किय
हतोवहीकन्याहै जिसेहम रत्नसपतिको देआयेथे देखतेही वह आश्चर्यित हुआ और
विस्मितहो खड़ा रहगया उसकन्या नेजेनसेकहा तुम्हारा अचंभा इसहेतुहै किमेरे ब
दले तुम किसीअन्यवस्तुको जो मुझसे उत्तमहै लेने आयेथे जेनने कहा है सुंदरी इ
सलिये मेरा आश्चर्य नहीं जो तुमने बिचारा किंतु तुम ऐसी वस्तुकोपाके मारेहर्षके
विस्मितहूं ईश्वरजानताहै तुम्हारी प्रीति और मोहमें मेरा बुराहाल हुआ और बराब
र तुम्हारा स्मर्णबनारहा किया बुराकामकियाकि ऐसे स्थानमें फेंक आये परंतुका
करूं इसविषयमें मैं लाचारथा क्योंकि रत्नसपतिने मुझसेवचनलेलियाथा कि मैंउ
से एककन्या तुम ऐसी पहुंचाऊं यदितनकभीइस प्रतिज्ञामें अंतर पड़नातोवह इमुझे
मारडालता मैंने मार्गमें बहुत चाहाकि उसप्राणको भगाकर तुम्हें अपनेदेश में ला

१
सत्र
३९
36

फं औरनवें चित्रसे हाथउठाऊं परंतु मेरे मित्रने जोमेरे साथथा राक्षसपतिके भयसे मु
फे मना किया अबईश्वरने मुझे घर बैठेदेदिया औरनम मुझे उनचित्रों वह संसार के स
म्पूर्ण द्रव्यसे भी अधिक प्रियहो जैनयह कह चुकाथा कि अकस्मात एकघोरशब्द भ
या और मंदिरहिलने लगा शाहजादेकी माता इसदशाको देख भयभीतहुई इतने।
में राक्षसपति मनुष्यरूप से प्रकट भया औरजैन कीमातासे कहने लगाहे मलकामें
तेरेपुत्रसे अति स्नेह रखताहूं जबमुझे मालूमहुवाकिवह इससुंदरी परमोहितहै
औरकेवल अपनी प्रतिज्ञाके पूर्ण करनेको लाचारीसे मुझे यहसुंदरी दीनो मैंने इसे
दंडडालोफिर जैनसे कहा इसीप्रीतिसे सदैव रहना और कोई दूसरी स्त्रीसे ब्याह क
र इसकन्याकोदुःखनदेनाफिर उसनवें चित्रको भीदे शाहजादेसे विदाहो गुप्तभया
शाहजादेने अतिप्रसन्नहो ऐसेही पिटगाई किपुरवासी इससुंदरी को आजसे बांसरा
की मलकाकहैं सोबहुकालपर्यंत वह अति आनंदमंगलसेरहे ॥ शाहजादे खु
दाद औरदरियाबारशाहजादीकाचरित्र इसकथाके मध्यमें दरियाबार देशकाभी वर्णा
न कियाजाताहै हैरन नगरमें एकबड़ा बादशाह प्रजापालक सर्वगुण अलंकृतथा उसप
रमात्मा प्रभूने सबकुछ उसेदियाथा सिवाय संतानके कोई कामना उसे नथी यद्यपि उस

के महल मेंबहुतसी सुंदरसुंदर स्त्रियांथी परंतु किसीसे संतानन उपजती बादशाह स
र्वदा सच्चिदानंद ईश्वरसे पुत्रार्थ प्रार्थना करताथा निदान एक निशाको उसने स्वप्नमें देखा।
कि एक अति उज्वलस्वरूप सत्पुरुष उससे कहताहै कि हे बादशाह तेरी प्रार्थना स्वीका
र भई प्रभात उठ निमाज़ पढ़ ईश्वरसे निजका मनोर्थ प्रार्थनाकर तत्पश्चात् अपनी पुष्पबा
टिका में जाय मालीसे अनार मंगवाय अपनी इच्छानुसार भोजनकर वह ईश्वर सर्वोपरि
है तुझपर कृपा करेगा बादशाहने भोरको उठरात्रिका स्वप्न स्मर्ण कर प्रभुका धन्यबा
द किया तदनंतर वंदना कर घुटनोंके बल खड़ाहो प्रार्थनाकी स्तुति बागमें गया और
बागवान् सेएक अनार मंगवाय पचासदाने गिनके खाय क्योंकि उसकी पचास स्त्रियां
थी उसदिनसे पारी पारी हर एकसे बिहार करनेलगा ईश्वरकी मायासे उसकी संपूर्ण
स्त्रियां सगर्भ भईं परंतु एक स्त्री जिसका नाम पीरोजथा उसके कुछभी चिन्ह गर्भ का प्र
कट नभया इसहेतु बादशाहको उससे ग्लानि हुई और बिचारा कि यहबांझहै क्योंकि
परमेश्वरने इसे कुलक्षण और दुर्भागी समझकर चाहा कि यह शाहज़ादेकी माताहो
तदनंतर उसने चाहा कि पीरोजको मरवाडाले परंतु मंत्रीने उसे वर्जा और समझाया कि
कदाचित यह भी गर्भवती हो और उसका गर्भ और स्त्रियों के सदृश प्रकट नहुआहो बाद

२
सैर
३०
37

शाहने कहा अच्छा इसेमति मारो परंतु यह मेरे नगरमें नरहे मैं इसे नहीं देख सक्ता
मंत्रीने कहा बहुत अच्छा इसको अपने भतीजेके निकट जिसका नाम समीर है भेजदी
जिये बादशाहने उसे समरिया नगरमें भेजदिया और अपने भतीजे को एकपत्र लिखा
कि यह सुंदरी तुम्हारे समीप भेजते हैं यदि उसका गर्भ प्रकट होवे कोई पुत्र इसके
उदरसे उत्पन्न होतो तुरंत मुझे संदेशा भेजना ईश्वरकी कृपासे वह पीरोज़ समरिया दे
शमें जाय एर दिनों बेटा जनी तब शाहजादे समीर ने हैरनके बादशाह को पत्र लिखे
कि पीरोज़ केपेटसे पुत्र उत्पन्न भया बादशाह को इस शुभ समाचारके सुनतेही प्रसन्नता
भई और उसका यह उत्तर लिख भेजाकि यहांभी भगवत्की कृपासे सब स्त्रियोंके उ
दरसे एक २ पुत्र उत्पन्न भयाहै मैं पीरोज़के बेटाहोनेसे अतिहर्ष युक्त भया तुम उसके
नाम खुदादाद रक्खो उसको भलीभांति पालन पोषण करो और जो कुछ तुमको ब
ही आदि रीतोंमें चाहिये यहांसे भेज दियाजावेगा समीर उस कुंवरका पालन मनसे क
रनेलगा जब खुदादाद पाठन योग्य भयातो घोड़ेकी सवारी शरविद्या और संसारके स
कल गुणोंको सीखनिपुण भया जब अठारहवां वर्ष लगातो ऐसा रूप और पुरुषार्थ
हुवाकि कोई उसके सदृश संसारमें नथा उसने अपने को अतिबलवान और साहसी

देख अपनी मातासे कहा मुझे तुम आज्ञादोतो समीरया नगरकोतजकंही अनतजाय अपने पुरुषार्थ कीपरिक्षालूं आज कल मेरेपिताहै इनके बादशाह के कई शत्रुहैं और चढ़ओरके कई बादशाहभी चाहतेहैं कि उसपरचढयावें बड़ा आश्चर्यहै कियेसा ऊसमयमें मेरा पिता मुझेकोंनहीं बुलाता और मुझे इस कठिन समयमें अपने साथ। कों नहीं करता मुझे यहां रहनाउचित नहीं यद्यपिमेरा पिता मेरे पुरुषार्थ और साहस कोनहीं जानता और मुझे नहीं बुलाया परंतु मुझे आपही उचितहै कियेसे ऊसमय। में अपने पिताके निकटजाऊं माताने कहाहै प्यारेपुत्र यद्यपि तुम्हारा बियोग मुझे स्वीकार नहीं परंतु ऐसे कालमें कि शत्रुचढ़ ओरसे तुम्हारे पिता परचढ़ आयेहैं त म्हे वहां पहुंचना अवश्यहै शायदवह तुझे अपनी सहायता के लिये बुलाभेजे खुदा। दादने कहा ऐसे समयमें उसके बुलानेकी बाटमें देखनहीं सका इसके विशेष मुझे अपने पिताके दर्शनकी इतनीलालसाहै यदि मैंजाय उसे नदेखूं औरउसके चरणनचूमूं तो निश्चयहै कि में मरजाऊं मैंवहां पहुंच बिदेशीबन उसकी सेवा करूंगा और जबतक मेरे पिताको मेरा पुरुषार्थ सूचितनहोगा तबतक अपनेको उसका पुत्र प्रकटनकरूंगा। परंतु माताने उसेजानेकी आज्ञानदी एकदिन वह शाहजादा अहेरकेबहाने सफेदघो

सेतु
३८
38

हुई पर जिसकी लगाम स्वर्ण और ज़ीन आदि रत्न जठित मोतियों के फालड़ों की ठकी ऊ
इथी सवार ऊवा और रत्न जठित यत्तुवीण अपनी भुजा पर लटकाय समसिया से चला औ
र शीघ्र ही अपने मित्रों और सभासदों समेत बड़ी धूमधाम से हेरन नगर में पऊंचा और
औसर पाय बादशाह का सामना का दंडवत की बादशाह उसके रूप को देखने ही प्र
सन्न भया और अति कृपा पूर्वक उसे अपने निकट बुलाय नाम और जाति पांति सब की खु
दादाद ने कहा मैं एक धनवान का पुत्र और केहरू नगर का निवासी हूं सैर के व्यसन से अपने
देश को तज देशों को देखता आपके सन्मुख पऊंचा मैं ने सुना है आप को शत्रु ओं ने घेरा
है चाहता हूं कि इस संग्राम में अपनी वीरता आप को दिखाऊं बादशाह उसकी वीरता
युक्त वार्ता सुन अत्यन्त प्रसन्न भया और अपनी सेना का उसे रणधीर किया उसने अपने श्र
योनी कटक को देखने ही सब प्रधानों का सन्मान किया और सब को राजी किया और
यथाविधि साज सामान से उसे अलंकृत किया बादशाह उसे देखने ही प्रसन्न ऊआ
और उसकी सुबुद्धि पर उसे अपना सभासद किया वहां के मंत्री उसके स्वभाव को देख
उसे मन से प्यार करने लगा उसके सामने सकल शाहजादे और अन्य अधिकारी तुच्छ
हो गये ऐसे वह डाह करने लगे खुदादाद उस बादशाह को बऊत प्रसन्न रखने लगा और

दिन २ बादशाहकी कृपा होहिउस पर अधिक होतीजो शत्रु हैं उन देशको पराजय कियाचा

हतेथे कटककाबनाव औरयुद्धकी सामिग्री नेछावरदेव अपने २ देशको चलेगये थीरेथो

रे बादशाहने उसकी बुद्धि परविश्वासकर अपने समस्तपुत्र उसे सौंपदिये किवह होशियार

हों यद्यपि खुदादाद अपने भाइयों से लघुथा परंतु अपनी चतुरतासे सबका हाकिमभया र

ससे वह सब उससे महाईर्षा रखने लगे और शत्रुहोगये औरपरस्पर कहनेलगे हमारे

पिताकोक्या होगयाजो इसविदेशीको इतना प्यारकरताहै किहमसब परइसेहाकिम कि

याहै हम कोई कर्म इसकी आज्ञाबिना नहीं करसके यह बातहमें कदाचित स्वीकार न

हीं इसका कुछ यत्न कियाचाहिये कि इस विदेशीको यहांसे निकालें औरइसे कोई दोष

लगावें एकनेकहा इसे अकेला पायमार डालें दूसरेनेकहा इसभांति इसेबधकरना हमा

रेवास्ते अच्छानहोगाक्यों कि यहबात बादशाहसे छिपीनरहेगी और वह हमारे प्राण।

का बैरीहो जावेगा ईश्वर जाने हमारे साथक्या करेइससे उत्तम यहहै किइससे अहेर।

खिलने की आज्ञालेकर किसी औरको चले जावें औरकिसीदूर देशमें होरहें इससे हमा

रे पिताको बड़ा खेदहोगानिदान अप्रसन्न औरचिंता युक्तहोय इसे मारडालेगाफेर वि

चारसेयह युक्ति उत्तमहै उन सबने कहा निस्संदेह यह मतअच्छाहै यह समयकाउ

सैत
२६
39

उन्होंने खुदादादके निकटजाय कहायदि हमें आज्ञाहोतो हमसबभाई मिलके सैर तमाशा
देखने और अहेरखिलने जावें संध्या पर्यन्त आजावेंगे खुदादादने कहाजाओ वह सबभा
ई अहेरका बहानाकर चलेगये औरफिरन लौटे तीसरे दिन जब बादशाहने उनसबको
नदेखातो खुदादादसे पूछने लगाकि क्याकारणहै किमैं अपनेपुत्रोंको नहीं देखता उस
ने विनतीकी हेखुदावंद तीनदिन बीतेकिवह सब अहेरखेलने कोयक दिनके लिये रु
खसतलेकर गये आजतीसरा दिनहै अबतकलौट करनहीं आये इससेयह सेवकबड़ी
चिंतामेंहै जबवहतदिनबीते औरवहनफिरे बादशाह शोकयुक्त भया औरक्रोधकोप्राप्त भ
खुदादसे कहा हे विदेशी तैने इतनासाहस किया किमेरे पुत्रोंको अहेरखिलनेकी आ
ज्ञादी और आपउनके साथ नगया अबतेरे वास्तेउत्तम यहहै कितजा जहांजाने तरल
उनको ढूंढलानहीं तो निस्सन्देह तेरेबधकरूंगा खुदादाद बादशाहके ऐसे बचन सु
नउदासहुआ और शीघ्र तय्यारहोकर घोड़ेपर सवारहुवा और शाहजादोंढूंढनेको नगर
छोड़ यक ओरको चलाग्राम ग्रामपुर उनको ढूंढताथा जबकहींउनका चिन्ह भीनपा
याती अंमत शोकवानहोय कहनेलगाहे मेरेभाइयो तुम्हेंक्याहोगया औरतुमकहां
हो किसी सबल बैरीकेफंदेमेंतो नहींपड़ेजहांसे निकलनहीं सके जबतक तुम सु

फेन मिलोगेमें हेरन नगरमें नजाऊंगा क्योंकि बादशाहको महाखेद होगा निदान वह ब
न२ ढूंढता ढूंढता एक महानिर्जन बनमें पहुंचा उसके मध्यमें काले पत्थरका एक महल
अति सुंदर बना हुवाथा यह फिरता फिरता उस गृहके नीचे जा खड़ा भया और क्या देखता है कि
एक महासुंदर स्त्री अति दुर्दशामें शिरके बाल खोले उसी घरमें है और उसके संपूर्ण वस्त्र
फटे और मुखका रंग पीला और महा चिंता से कुछ धीरे धीरे कह रही है खुदादादने का
न देकर सुना कि वह कहती है हे बटोही इस स्थानसे भाग नहीं तो अभी इस घरके स्वामीसे बहु
त दुःख पावेगा इस घरका स्वामी जंगी मनुष्य भक्षी है जिनको मनुष्य निकट पहुंचता है वही
इस बनमें आते हैं वह उनमारा उनको पकड़ एक महास्तम्भ अंधियारे तहखानेमें उन्हें
अपने भोजनके निमित्त रखता है खुदादादने कहा हे सुंदरी मुझे बताओ कि तुम कौ
न हो और कहांकी रहनेवाली हो उसने कहा मैंके इदेशकी रहनेवाली हूं और बुगदा
दको जातीथी कि इस उकल्लदाण बनमें पहुंची और वही जंगी मुझे मिला उसने मेरे समा
थ सबकोको मार मुझे इसी गृहमें रख वा है अब मैं जोना नहीं चाहती इससे मरना भला
क्योंकि वह हबशी मुझसे भोगकी इच्छा रखता है अबतक मैंने उससे अपनेको बचाया
यदि मैं कल उसका कहना न मानूंगीतो वह मुझे निस्संदेह मार डालेगा अब मैं अपने प्रा

२
सेतु
धं
40

प्राणसे हाथ धोये बैठी हूं परंतु तुमको अपने प्राण देने यहां आये हो शीघ्र भागो वह ब
टोहियों के ढूंढने को गया है अभी आता होगा वह बड़ी दूरसे बनको देखा करता है
अभी वह स्त्री बातें करती थी कि इतने में वह हबशी आय पहुंचा उसका बड़ा स्थूल
और उग्रस्वरूप था और बड़े टट्टेतरको घोड़े पर सवार भारी खड्ग भुजा में लटकाये हुये था।
उसके सिवाय दूसरेको सामर्थ्य नथी कि उस खड्गको उठा सके खुदादाद उसके बिकराल
रूपको देखके भयभीत हुवा और ईश्वरसे प्रार्थना की कि इस राक्षस को मारे फिर खड्ग नि
काल सावधान हो बड़े साहस और दृढता से उसके पहुंचने की बाट देखने लगा जब वह
समीप पहुंचा था खुदादको निर्बल जानके युद्धकी इच्छा न की चाहता था कि उसे जीता
पकड़े खुदादादने उसके मनका विचार जान लिया कि वह मुझसे युद्धकी इच्छा नहीं र
खता शीघ्र ही खड्ग उसके घुटने पर ऐसा मारा कि वह क्रोधमें आके घोर शब्द करने लगा
उसके चिल्लानेसे सम्पूर्ण बन गूंज गया फिर उस हबशीने फुंफकाय ऐसे बेगसे खड्ग मा
रा यदि वह अपनी और अपने घोड़ेकी चतुरतासे खाली न टेलता तो साफ खीरेकी सदृश दो
टूक हो जाता जब उस हबशीका बार खाली पड़ा तब खुदादादने कपटके ऐसी गदा मारी
कि उसका दाहिना हाथ कटके गदा समेत धरती पर गिर पड़ा फिर एक क्षण पीछे बहुत

घबरागया और आसन उसका विकावसे कूदके पृथ्वीपर आरहा खुदादादने तुरंतथोड़ेसे
उतर अपने शत्रुका शीश काटफेंकदिया वह सुंदरी खिड़की से यह वृत्तांत देखतीथी औ
र ईश्वरसे उसवीरके लिये जयकी प्रार्थना करतीथी जबउस हबशीको मराहुआ और खु
दादादको जयदेखी महाप्रसन्न भई और खुदादाद से प्रकारकेकहा ईश्वरको धन्यबादहै
कि उसनेइस महाउद्दृहको तुम्हारे द्वारा बिनाश किया अबतुमभेरे निकट आओ और इसकी
कुंजिया वह अपने पास रकवा करताथा लोके द्वार खोलो खुदादादजेबके जेबसेबहुतसी कुं
जियोंकागुच्छा निकाल द्वारखोला औरजहां वह सुंदरी बैठीहुईथीगया उसने उस आ
ने देख अगवानीकी औरचाहाकि उसके चरणोंपर गिरपड़े परंतु खुदादादने उसकु
कने भीनदिया इसके अनन्तर उसने इसकी प्रशंसाकी औरकहनेलगी तुम्हारे समान।
योथा संसारभरमें नहींवह सुंदरी पाससे ऐसी रूपवान देख पड़ीकि वैसीहूरसेन देख
पड़तीथी खुदा दादउस देख अत्यंत प्रसन्नभया फिरवह परस्परबैठबातीं करने लगे इतने।
में अकस्मात रोने पीटने का शब्द सुनपड़ा खुदादादने पूछा यह शब्द किसका है औ
र कहांसे आताहै उसने एक द्वारकी ओरजो उस गृहकेनीचेथा सैनसे कहाथहांसे यह
शब्द आताहै इसस्थानमेंबहुत से मनुष्य अभाग्यतासे इसहबशीके हाथमें पड़ेसो इसीज

गए हैं प्रतिदिन वह एकको भून खाताथा खुदादादने कहा मैं उनको निकालनाचाह
ताहूं चलो मुझे बता क्योंकि वह किस मकान में बंद हैं फिर वे वहीं गये और एक कुंजी
कुफल में लगा कर उसे खोलना चाहा परंतु वह न लगी तब उसने दूसरी कुंजी लगाई कि
इतने में वह अधिक शोर करने लगे खुदादादको महा खेदभया किये इतनेको अर्थी
रहोते हैं उससुंदरीने कहा हमारेपांवको आहट औरकुफुलको खड़खड़ाहटसे जा
नते हैं कि वही दुष्ट आया है हममें से एकको भूनकर भक्षण करेगा सब यही विचारते
हैं कि आज मुझे भूनके भोजन करेगा इसहेतु भयसे सबके सब घबराते हैं औरवकुछ
शोरमचाते हैं तो खोने में से उनका शब्द ऐसा सुनाई देताथा मानो वह कूवें मेंसे बोलरहे
हैं निदान जब उसने द्वार खोला तो बहुतसी सीढ़ियोंका ज़ीना दृष्टिपड़ा उस सीढ़ीसे
उतरकर वहां पहुंचा तो वहांबड़ा अंधियाराथा और सहस्रमनुष्यानपाया उसमेंसे मनुष्योंसे
अधिकथे और हरएकके हाथ बेड़ियों से बंधे हुयेथे खुदादादने कहा अब तुमभय म
तकरो तुम्हारे शत्रुको मैंने प्राणसे मारडाला अबईश्वरका धन्यवाद करोकि उसने तु
म्हारेबैरीको बिनाश किया वे सब इसबातको सुनतेही महाहर्षित भये फिरदाने उ
नकी हथकड़ी बेडी खोलने लगे जो बैठियोंहि कुड़ाये जातेथे वह शाहजादेकी स

हायता करतेथे निदान क्षणमात्रमें सबको खोल बहांसेबाहर निकाला तब सबोंने खु
दादादके चरण छुमें ओर उसे आशीर्बाद दियाजबवह सब दालान में जहां भली भांति सू
र्यका प्रकाशथा आये तोउनकेमध्य में खुदादादने अपने भाइयोंको जिनके छूटने के
लिये निकलाथा देख आश्चर्यकिया ओर उसने कहनेलगा उस ईश्वर सच्चिदानंद का ध
न्यवादहै कितुम सब मुझे जीते मिले तुम्हारा पिता तुम्हारे वियोगमें महादुखितहोरहा
है भलातुममें से किसीको उसहब्शीने तो नहीं खाया फिर अपने समस्तभाइयों को गिनके उ
स समूहसे मालाकिया वह प्रसन्नतासे परस्परकंठसे लगेफिर खुदादादने भलीभांति स
बोंकोभोजन कराया ओरबहुतसी वस्तुजो उसकिलेमें ईरानके कालीन ओरचीनकीसा
ठन ओरकमखाब आदिकेथानादिक उसहब्शीने व्यापारीयों के लूटके इकट्ठेकिये थेसब
को दिये ओर जोजोउनकाथा सोसोउनको देडाला फिरकहाजो जोगठड़ी जिसजिस की
होयादिखान केलेले शेषवस्तु सबको बांटदी यथा वस्थित सबको प्रसन्न करके फिर उसने
कहा तुमइस असबाबकोकैसाकरलेजा ओगे सवारी इस निर्जीव बनमेंकहां मिलेगी उन्हों
ने कहा यह सबको हमारे ऊंटभी लूटकर लायाथा वह इसकिलेके पशुशाला मेंहोंगेफि
र खुदादादसबके साथवहां गयातो वहांसौ ऊंठ ओर उन्हीं शाहजादों के सो अश्वबंधेहुये

थे उसने घोड़े और ऊंठोंको जिसजिसके थे देदिये उस पशुशालामें से कई गुलाम ह
बशीथे उन्होंने सबको छुटा देखजाना वह हबशी मारागया इससे भयभीत हो बन
की ओर भाग गये किसीने उनका पीछा न किया फिरवह सब व्योपारी खुदादादसे बि
दा हो अपने अपने देशको पधारे खुदादादने उस सुंदरी से कहा अब तुम किधरजाओ
गी और कहां से यह हबशी तुमको लायाथा हमें बताओ तो हम वहां तुम्हें पहुंचादें
निश्चय है यह सब हैरन के बादशाह के पुत्र तुम्हारे देशको जानते होंगे तुम्हें तो वहां
पहुंचा देंगे उस सुंदरीने कहा मैं कैसे की रहने वाली हूं तुमने मेरे साथ बड़ा उपकार कि
इस महा दुःख से मेरा प्राण और धर्म बचाया अब मैं तुमसे अपना वृत्तांत नहीं छिपाती
हूं मैं बड़े बादशाह की पुत्री हूं उसको पकड़ पकड़ हैने मारडाला और उसका मुल्क
हरलिया मैं अपने प्राण और प्रतिष्ठा को बचाके वहां से भागी यह बात सुन खुदा दाद
और उसके सकल भ्राता ओं ने उससे धीर्य दे कहा है सुंदरी अब तुम आनंद से रहोगी के
सो भांति से तुम्हें दुःख न होगा तुम अपना सब वृत्तांत कहो जब उसने देखा कि वे के
हे नहीं बन पड़ता तब इस भांति कहने लगी ॥ दरियाबार नामक शाहज़ादी का वृत्ता
त एक द्वीप में दरियाबार नामक बड़ा नगर है उसका बादशाह बड़ा प्रतापी था सन्तान न

न्होने सदा चिंतित रहता और ईश्वर से प्रार्थना करता बहुकाल पश्चात् उसके घर बेटा
उत्पन्न भई सो वह मैं ही अभागी हूं मेरे पिता ने मेरे उत्पन्न होने का बड़ा उत्सव मनाया जब मैं सय
यानी भई मुझे उसने लिखाया पढ़ाया और राज्य के प्रबंधादिक भली भांति सिखाये इस
प्रयोजन से कि मेरे पीछे यही राज्य करेगी एक दिन मेरा पिता अहेर को गया था कि उसने
बन में एक गोरखर के पीछे घोड़ा दौड़ाया और उसका इतना पीछा किया कि संध्या हो
गई और अपनी सेना से अलग हो गया निदान थकित होय घोड़े से उतर मार्ग में बैठा
और विचारने लगा कि वह गोरखर थक कर इसी स्थान पर आवेगा इसके अनंतर वृक्षों
के मध्य में कुछ उजियाला देखा तो समझा कि यहां कोई ग्राम है वहां चल रात्रि कि
तो चाहिये भोर भये समझ लिया जावेगा यह विचार वहां से उठ उस प्रकाश की ओ
र चला जब बहुत दूर तक गया तो क्या देखता है कि वह प्रकाश एक गृह से जो घोर
बन के मध्य में है दिखाई देता है फिर उसने द्वार से देखा कि अति विकराल एक हबशी
राक्षस के सदृश उस गृह में बैठा है और बहुत सी शराब की टिलिया सन्मुख रक्खी हैं
और बैल के मांस की कोलों की आग पर भून भून खाता है और टिलियों से उठा उठा मदिरा
पान करता है उसी में उसने एक सुंदर स्त्री को भी देखा कि रस्सी से हाथ बंधे हुये एक कोण में

३
सट
५३
43

मह्हा चिंतासे बेठीहै ओरउसके चरणाके पासदोतीनवर्षका एकबालक बेठाऊवा माता।
कीउर्देशादेख रुदनकरताहै मेरेपिताकोयह वृत्तांतदेखतेही दयाउपजी ओरविचारनेल
गाकि इसदुष्टको गदासे बधकरे परंतु ओसरनपाय उसकी घातमें खड़ा रहा इतनेमें राक्षस
नेबैलका आधामांस खाय सब ठिलियों की मदिरा पीली फिर उसस्त्रीसे कहने लगाहै सु
न्दरी मृगनयनी शाहजादी कबतक तुमुझसे अलग रहेगी ओर मेराकहना न मानेगी दे
खतो मैंनेराकितनासत्कार करताहूं ओरकितनातुझपर मरताहूं तुझेभी उचितहै कि
तुभी प्यारकर उसने दियाहै दुष्ट बनवासी तुझा वकताहै कभीऐसानहोगा जितनातू चाह
हे मुझेउन देवताओंके श्रापसे मारडाले मैंकदाचित तुझसे प्रसन्न नहोंगी वहराक्षस यहवच
न सुनतेही ऊपितऊवा ओरउस चंद्रमुखीको एकहाथसे एकड़खड्ग उठाय चाहा कि उ
सका शिरकाटडाले इतने में मेरे पिताने एक तीरबड़े वेगसे उसके हृदय में मारा कि
छातीके पार होगया ओर उसीसमय वह पृथ्वी पर गिरयम द्वारकोगया फिरमेरे पिता
नेरहमें जाय उस सुंदरीकेहाथ खोले ओर उससे वृत्तांतकोनहै ओरकोंकर यह दुष्ट
के यहां लाया उसने कहा यहांसे पासही समुद्रके तट परसरासगाको जाति बनमानुषों
के सहरशरहतीहै उसके बादशाहसे मेराविवाह भया ओरयही राक्षस जिसे तुमने आ।

मी माराहै मेरेपिताका सभासद मुझपर मोहितथा ओरयही इसकी इच्छा बनीरहतीथी किओ
सर पाय मुझेलेभागे सोएक दिन मेरे भर्तारको अचेतपा मुझे ओर मेरे बच्चेको वहांसे इसबनमें
भगालाया ओरप्रतिदिवस मुझसे भोगकी इच्छा रखताथा परंतु अबतक ईस्वर नेमुझे उससे
बचाया मैने अपने प्राणसे हाथ धोके उससे इसभांति की वार्ताकी तबउसने निरासहोय
मुझे मारना चाहा परयहदुष्ट तुम्हारेही हाथसे नर्कबासी भया मेरा यही हतांतथा जोमैं
ने तुमसे कहा यह सुन मेरे पिताने उसको धीर्यदेकहा प्रभात को मैं तुझे इस निर्जन स्था
नसे दरियाबारको लेजाऊंगा मैंबहांका बादशाह हूं यदि तुम्हें वह नगरपसंदहुवा तो
उसमें रहना उस सुंदरीने यह स्वीकार किया दूसरे दिन भोरको मेरापिता उसबनसे उसको
बालक समेत लेचला इतनेमें अकस्मात् उसके सरदार ओर सेना सकल रात्रिका उसेढूंढ
ते ओर थके ओर दौड़ने फिरनेथे वहां पहुंचे ओरबादशाह के दर्शन पायमहा हर्षितभ
ये ओरउस सुंदरी को बादशाहके साथ सवार देख आश्चर्य करने लगे कि इस निर्जनब
नमें ऐसीरूपवान स्त्रीकहां सेपाई बादशाहने सम्पूर्ण कथा उनसे कह सुनाई फिरएक
ने उससुंदरीको अपने पीछे ओरदूसरे ने उसके बालकको घोड़े परचढालिया थोड़े
कालमें मेरापिता अपने महलमें पहुंचा ओरएक मंदिर अतिसुंदर महा विशाल उसही

के रहनेको बनवादिया और उसके पुत्रको पढ़ानेलगा निदान वह सुंदरी आनंद पूर्वक रह
ने लगी बहुत काल बीता कि उसने अपने भर्तारका कुछभी समाचार नसुना फिर उसने मे
रे पिताके साथ विवाह करनेकी इच्छा की और अति सुंदर हाव भावसे मेरे पिताको मोहि
तकर उससे विवाह किया उसका पुत्रभी थोड़े वर्ष पीछे अच्छा तरुण और सुंदर निकला
राज्यादिक कार्य्योंके विशेष सर्वगुणोंमें अलंकृत भया उसे मेरे पिता और संपूर्ण सभासदों
ने पसंदकिया और सबके विचारमें यह आया कि मेराब्याह उसके साथ होवे और मेरेपि
ताके पीछेगद्दी परबैठे वहयह अबयह बादशाहको अपने रूपरदेख विशेष चाहकी।
खबरसुन अतिप्रसन्नभया फिरएकदिन मेरेपिताने चाहाकि मेराहाथ उसएकजोके मु
केब्याह दे परंतु प्रथम उसने कई प्रतिज्ञाकी उनमें सेएक यहथी कि हमसी स्त्रीसे बिवाह न
करे यहबात उसमक्कार अहंकारीने स्वीकारनकी और समझा कि मुझे नकुछ समझ यह
प्रणकरतेहैं इसीलिये बिवाहनभया इसबातसे वह अतिअप्रसन्नभया और मनमें मेरेपिता
से शत्रुता रखने लगा निदान एक दिन औसर पाय वह मेरेपिताका बधकर मेरे मारने
को महलमें आया परंतु मंत्री यह खबर सुनतेही छिनकी राहसे मुझको तुरंत वहांसे नि
काल लेगया और उसने अपने एक मित्रके गृहमें लेजाय रक्खा और दोदिनकी अवधिमें

जहाज ने प्यारकराय मुझे और एक मेरी दासी को एक देश को कि उसका बादशाह मेरे पि
का मित्र था ले चला आरव्यानुसार कई दिन पीछे ऐसा जल उमड़ा और प्रचंड वायु चली कि
कमान और खलासी उसे देख मूर्छा खाय गिर पड़े निदान तरंगों के वेग से जहाज टूक टूक
होगया और उस अथाह जल में मंत्री आदि सब के सब डूब गये परंतु मैं एक पाट पर ल
हरों के थपेड़ों से समुद्र के कूप पर आय लगी उस सच्चिदानंद प्रभु ने मुझे डुबा देखाने
को अपनी माया दिखाय अब तक जीता रख वा जब मैं सावधान भई तो अपने को तीर पर
पाय ईश्वर का धन्यबाद किया परंतु मंत्री और अपने साथियों को न देख जाना कि वे जल में डू
ब गये इसके अनंतर अपने पिता का मरना याद कर महा विलाप करने लगी और किसी
अपने संबंधी को न देख बहुत घबराई और यह विचारा कि अब मैं भी इस समुद्र में डूब म
रूं इतने में अकस्मात मनुष्य और घोड़ों का बड़ा शब्द सुना और क्या देखती हूं कि कई स
वार शस्त्र सहित हैं उनके मध्य में एक अति स्वरूपवान शाहजादा सुनहले वस्त्र पहिरे
और हीरे का पटका बांधे और शीश पर रत्न जटित मुकुट रक्खे आता है उन सभों ने मुझे वहां
अकेली देख अचंभा किया इसके अनंतर उस शाहजादे ने एक मनुष्य मेरे समीप भेजा कि
मुझसे मेरा हाल सब पूछ कर शाहजादे से कहे उसने मुझ से कितना ही पूछा परंतु मैंने उ

सा॰ त॰
४५

से उतरनदिया औररोनेलगी जबउन्होंने बहुतसे पाञ्जहाज़के तटपरदेखेतोसमझेकेकोई जहाज़हूबगयाहै जिसको यहलकडियां औरघायलवयहां वह आयेहैं यह सुंदरी भी उसी जहाज़परहोगी और किसी तख्ते परपडीवह आईहै फिरउनसबने मुझे घेर लिया और नम्रता पूर्वक पूछनेलगे किमैं अपना वृत्तांत उनसे कहूं जब मैं ने उनसे कुछ न कहा तो शाहज़ादा आधीन होकर आपहीमेरे निकट आया औरसबको मेरे पाससे हटाके मुझसे कहाहै चंद्रमुखी तुमकिसी बातकी चिंता और भय मति करो हम इस देशकेराजा के पुत्र हैं कि तुम्हें अपनेमंदिरमें अपनी माताके निकट लेजावें वह हर प्रकार तेरी सेवा करेगी औरतुमको प्रसन्न रक्खेगी मैंने उसेभला मानुष पायके अपना सब वृत्तांत कह सुनाया उसने सुनतेही अश्रुपात किये और बहुत पछताया फिर मुझे अपने साथलेगया औरअपनी माताको सौंपदिया मैंनेउसकी मातासे भी अपना सब वृत्तांत कहा उसने भी सुन खेद किया और निशिदिन मेरा सन्मान करती रही और अपने पुत्रको मुझपर मोहित औरअधीर देख मेरा विवाह उसके साथ करदिया मैं भी उसके रूप स्वभाव अनूप औरप्रीतिको देख प्रसन्न रही फिर विवाहकी रीतें राजसी प्रकार सेकी गईं भाग्यसे कुछ उपाय नहीं चलता बरातकी रात्रि जंगबारका बादशाहजो उसद्वीपकेनि

कहतीथा औरसदेव उससेयुद्धकी इच्छा रखताथा औरसरयायबड़ा कटकलेचढ़ था
या और उसनगरके बहुत सेमनुष्योंकोमार मुझे और मेरे पतिके पकड़नेकी इच्छाकी
तो हमभीवहां उससे बचके रातों रातसमुद्रकी ओरभागे वहांएकधीवरकीडोंगीहा।
थलगी हमदोनों उसपर सवारहोचले इतनक वह नावजलधारा मेंपड़केएक ओरको
बहीजातीथी परंतुयह मालूमनथा किभागएकहांलेजावेगी निदान तीसरे दिन देवाकि
एकजहाज़हमारी ओरचला आताहै उसेदेख हम प्रसन्नभये और जाना किकिसी ब्यो
पारीकाजहाज़ होगावह हमारी सहायता को आयाहै जबवह समीप पहुंचा तो उस
मेंसे पांचसातडकैत नग्नगदाहाथोंमें लिये हमारी डोंगीपरचढ़ आये औरहम दोनोंको
बांधअपने जहाज़ परलेगये जब उन्हों ने मेरे मुखपरसे वस्त्रउतारदेखातो मुझपर सब
के सब मोहितहोगये औरसबने चाहाकि इससुंदरी को मैंलेवुं कुछकाल पर्यंत वह
परस्पर वादानुवादकरते रहे फिर एकक्षणमें परस्परयुद्धकरकटकर रहगये परंतुए
कमनुष्यजो सबसे प्रबलथा बचरहा मुझसे कहने लगामैं तुझेकेह नगर मेंलेजाय
वहांएक अपने मित्रको दूंगा मैंनेउससे एकदासी लादेनेकी प्रतिज्ञाकीहै अनंतर उस
नेकहायह मनुष्यकौनहै तेरेकुटुंबमें सेहैवातुझपरमोहितहै मैंनेकहायह मेरापति

१
सत्र
५५

46

है उसने कहा यदि ऐसा है तो मैं इस रसडाखिसे बचुंगा क्योंकि यह तफ़को मित्रके नि
कट क्योंकर देख सकोगा यह कह उस महादुष्टने मेरे भर्तारको उठाय उस अथाह जलमें
उसी प्रकार बंधे हुए डाल दिया मैंने रोया पीटा और उसे बचा परंतु कुछ लाभ न भया औ
र उसे जलमें डूबते देख चाहती थी कि मैं भी कूदूं परन्तु उसने तुरंत ही मुझे पकड़ लि
या और मस्तूलको रस्सीसे बांध रक्खा और जहाज चलाया वायु तो अनुकूल होथी शीघ्र
ही एक छोटे नगरमें पहुंचे वह उस नगरमें कई दिन रहे और दास मोल लेके हमको चला
कई मंजिल पृथ्वीके मार्गसे चले थे कि दैवयोगसे स्रोहवशीने जो इस महल में रहा था यह
में आके घेर लिया और जब इसने उसे देख हमने बड़ा ऊंचा मुनार समझा जब निकट आया क
ठिनतासे उसे मनुष्य समझा फिर उसने गदा निकाल उसके कानमें कहा अपने हाथके
दियोंके सदृश बांधकर अपने दासों और इस सुंदरी समेत मेरे साथ होले परंतु चाडीने
बड़े साहससे दासों समेत उसका सामना किया बहुकाल पर्यंत युद्ध होता रहा निदा
न वह दासों समेत मारा गया फिर वह दुष्ट वशी मुझे और ऊंटोंको लूट डेरेको लाय स
मेत भवनके भीतर ले गया और उस मनुष्यके मांससे संध्याको भोजन किया फिर मुझे दे
ख कहा अब शोक और क्रोधको मनसे दूर कर और इस स्वच्छ किलेमें रहकर सुखसे।

आनंदभोग पर्यंत इससमय जो तुमको विदितहै इसहेत आज तुमको उद्धिनकरूंगा कलतुमकसे
विहार करूंगा यह कह मुझे एकमकानमें लेजाय रकूवा और आपद्वार मूंद दूसरे मका
नमेंजाय अकेलासोरहा प्रभातको उठउसने किवाड़खोल और विदेशियोंके छूठनेको दृ
रनिकलगया औरबोली हायफिरा आनाथा कितुमसे सामह्ना भया औरतुम्हारे हा
थों मारा भया जबवह अपना वृत्तांत कह चुकी खुदादादको उसपरदया उपजी और उ
से धीर्यदेकहा अबतुमको किसी भांतिकी चिंतावा भय नहोगा यह बादशाह हेरन के
पुत्रहैं जिसे चाहे स्वीकार कर तुम्हें अपनेनगरमें जाय आनंदसे रक्खेंगे औरइनका पि
ता सबभांतिसे तुम्हारी रक्षाकरेगा यदितुम इनसेभी प्रसन्न नहोतोफिर तुम उस मनुष्य
को जिसने तुम्हें इसडाबेसे छुड़ाया विवाहकरो यहबात उसनेस्वीकारकी सोवहीं बड़े
धूमधामसे व्याहभया वहांसकल वस्तु खाने पीनेफलमदिरा आदिकी वर्तमानथी खुदाद
दने अनेकप्रकारके व्यंजनपकवाये और अपने भाइयोंको खिलाये दूसरे दिनसबवस्तु
अपनेसाथ लेवहांसे हेरन नगरको सिधारे एकमंजिल पहुंच अच्छी जगहदेखडेरेख
ड़ेकर उतरे जबएकही मंजिल नगरहेरनकी शेषरही रात्रिको भोजनकर उनसबनेभली
भांति मद्यपानकी खुदादाद आनंदितहोय कहने लगा मैंने अबतक अपने कोतुमसे छु

२
सत
४०

47

पाया परंतु अबमें अपना हाल वर्णन करताहूं मैंभी तुम्हारा एकभाईहूं अर्थात् हेरनके
बादशाह का पुत्रहूं मुझे शाहज़ादे समेरने पालाहै मेरी माताकानामपीरोजहै और इसी
पाबारसेभी कहाहै सुंदरी अबतक तुमको मेरीजाति पांति ज्ञात नथी अबतुमभी प्रसन्न
होकि तुम्हारा पतिभी शाहजादा है उसनेकहायद्यपि तुमने मुझे अपनावृत्तांत न कहा
था परंतु मुझे पूर्वहीनिश्चयथा कितुमकिसी बड़े बादशाहके पुत्रहो वह सबशाहज़ा
दे उसके वचनसुन प्रगटमेंतो प्रसन्नहुये परंतुमनमें महाईर्षासे उनको यहबात बुरी
मालूमहुई यह दुष्ट ख़ुदादादके उपकारको भूलउसके मारनेकाशोच करने लगे और इ
सीबातकेलिये परस्पर सम्मत करनेलगे एकने उनमें सेकहा हमारापिता उसे विदेशोसे
मक इतना प्यारकरताथाकिहमसबको उसे स्वामी किया औरजबजानेगाकि मेरा पु
त्रहै तोनिश्चय उसे युवराजकरदेगा इसहेतु उत्तमयह है कि इसे यहीं मारडालें यह
विचारकर वह सबउसके ऊपरकेचढ़े और जायगदा मारनेलगे यहां तककि ख़ुदादा
दके टुकड़े टुकड़े कर अपने विचारसेमारडाला दूसरेदिन प्रभात कोहेरन में पंहुचबा
दशाहसे भेंटकी बादशाह उनको कुशल पूर्वक देख बहुत प्रसन्नहुवा और उनसे विलंब
काकारण पूछा उन्होंने हबशीसे पकड़जाना और ख़ुदादादकी सहायतासे छूटने काहालतोन

कहा किंतु यह कहा हमें अदेर विलते विलंव भया बादशाह उनकी वातोंको सच्चजान दु
ष्का होरहा अब खुदादादका वृत्तांत सुनो जब भोरको दरियावारने जागके देखा कि खुदादाद
रुधिरमें डूबा और अनेक घावोंसे घायल पड़ाहै देखतेही उसे मराऊवा जान विलाप करने ल
गी और उसकी तरुणता और रुदन कथनकर आंसुओंसे नदी बहाई फिर जब ध्यान धर उस
का मुख देखा तो कुछ कुछ उसके नथुनोंसे स्वास आताथा और शरीर उसका गर्म पाया तो डेरे
के द्वारको मूंदनगरकी और जर्राह ढूंढने गई और एक जर्राहको अपने साथ डेरेमें लाई वहां
खुदादादको न पाया या तो समझी कि कोई वनपशु इसे उठाय लेगया और रोवाय गया यह विचार
कर इस नीरोंईकी जर्राहिको उसपर दया उपजी और उसे धीर्य्य दे नगरमें लेगया और एक अ
लग मकान उसके निवासको देदोवा दिया उसके सेवार्थ नियत की और भवकया आपभी जा
य उसकी बड़ी सेवा और सन्मान करता एक दिन जर्राहने उसे किंचित् प्रसन्नपाय सच्चा है स
दरी यदि तुम मुझे अपनी आपदा और वृत्तांत सुनाओ तो मैं अपनी सामर्थ्य भर तुम्हारी सहा
यता और परिश्रम करूं उसने उसे चतुर जान अपना संपूर्ण वृत्तांत उसे कह सुनाया जर्राह
ने कहा हे मृगनयनी यदि तुम्हारी इच्छा हो तो हम तुमको तुम्हारे बादशाह तक पहुंचने
का उपाय करें वह नीतिमान है तुमको देख प्रसन्न होगा और तुम्हारा बदला अपने शत्रोंसे

१
सत्व
५८

48

लेगाशाहजादी इसवातपर राजीहुई फिरजरीह नेदोऊंठ किरायेके किये ओरउनपर स
वारहो हैरनहोहैरन नगरमें गया ओरएक सरायमें उतर सराय वालेसे नगरका वृत्तांत सबपूछा
उसने कहा यहांके बादशाहका पुत्र अमेत प्रतापी ओर पुरुषार्थी बहुकालसे लोप है उ
सका हालकोई नहीं जानताकिउसे क्याहुआ जीताहै वामरगया योराज उसकी माताने उ
से ढूंढापरंतुउसका ठिकाना नलगाउसके मातापिताके विशेषपुत्रके सब रईसउसपा
हजादेकी सुधिकर विलापकरते ओर पछताते हैं यद्यपिइस बादशाह के ओर उनवा
स बेठेहैं परंतुकोईभी उसकी वीरता ओरपुरुषार्थ को नहीं पहुंचता यद्यपि उसने बहुतढूं
ढा परंतु कहीं उसका ठिकाना नहींलगता जरीह नेयह सुन यहहाल दरियावार स
कहा उसने चाहाकि खुदादादकी माताके निकटजाय अपने पतिकाहाल उससे कहे य
रजरीहने सोचके उससे कहायदि तुमइस उपायकेलिये वहां पहुंचो ओर शाहजादे
तुम्हारे आगमन कासमाचार सुनेंगे तुरंत तुमको मारडालेंगे तुम्हारे प्राण की वृथा
हानिहो इससे उत्तम यहहै किप्रथम मैं किसीभांति खुदादादकी माताके समीप प
हुंचूं तदनंतर तुम्हें बुलाऊं जबतक तुम यहीं बैठीरहो यहकह वहतो पुरकी ओर
गया मार्गांतरमें एकस्त्रीकोऊंठपरसवारदेखाजिसका साज अतिसरूपथा उसके पी

